[illegible] दूसरे को नंगा करने की स्थिति पैदा हो चुकी है। नए विभागों के बँटवारे के बाद पैदा हुई इस स्थिति और उससे उपजा असंतोष फिलहाल थमता नहीं नजर आ रहा है। और अगर यह स्थिति अभी आम चुनाव से पूर्व ही बन चुकी है तो चुनाव प्रक्रिया के समय के हालातों के बारे में सहज ही अंदाजा लगाया जा सकता है। पिछले विधानसभा चुनावों पर नजर डालें तो साफ परिलक्षित है कि कांग्रेस की ज्यादातर सीटें उनके ही विद्रोही उम्मीदवारों की वजह से विपक्षी दलों को भेंट हो गईं। सर्वाधिक प्रभाव महाराष्ट्र पर पड़ा जहां भितरघात के कारण ही कांग्रेस को शर्मनाक पराजय का सामना कर भाजपा-शिवसेना गठबंधन को सत्ता सौंपनी पड़ी। तबसे लेकर कांग्रेस के भीतर चल रही उठापटक निरंतर दे रही है।

महाराष्ट्र की सीमाओं से बाहर भी कांग्रेस की छवि साल के अंत में बुरी तरह बिखरी नजर आ रही है। नयना साहनी हत्याकांड ने विध्वंस के कगार पर खड़ी युवा कांग्रेस को अंतिम धक्का दे दिया है। यहां यह बात ध्यान देने योग्य है कि लोकसभा चनावों के सन्निकट होने के चलते युवा कांग्रेस का महत्व बड़े स्तर पर आंका जा रहा था, किन्तु इस बार युवा कांग्रेस ही कांग्रेस की स्थिति शर्मसार कर देने के लिए पर्याप्त होगी। और अब ताजातरीन घटनाक्रम में पूर्व आंतरिक सुरक्षा राज्यमंत्री राजेश पायलट बनाम चंद्रास्वामी का मामला राजनीतिक हलकों में प्रमुखता से लिया जा रहा है। पायलट ने कथित तांत्रिक चंद्रास्वामी के विभिन्न कार्यकलापों की जांच के लिए सी. बी. आई. को निर्देशित किया था। कभी राव के निकटतम लोगों में से एक रहे पायलट सर्वप्रथम कश्मीर मुद्दे पर गृहमंत्री चह्वाण से हुए मनमुटाव के कारण चर्चा में आए थे। कश्मीर जैसे जटिल मुद्दे के समाधान के तरीकों को लेकर केंद्रीय गृहमंत्री और उनके कनिष्ठ राज्यमंत्री ने सार्वजनिक रूप से परस्पर टकराव का प्रभार छीनकर उन्हें वन एवं पर्यावरण जैसा राजनीतिक [illegible] विभाग सौंप दिया, परंतु गृह मंत्रालय से हटाए जाने से [illegible] चंद्रास्वामी के विरुद्ध सी. बी. आई. जांच का निर्देश [illegible] विस्फोट कर दिया जिसकी राजनीतिक धमक कांग्रेस को [illegible] महसूस की जा रही है।

पिछले एक लम्बे अंतराल से चंद्रास्वामी उच्चस्तरीय राजनीतिक उठापटक के प्रमुख संचालक की भूमिका [illegible] माफ़िया स्तरीय नेटवर्क बहुत दूर-दूर तक फैला हुआ है। [illegible] सुल्तान, अदनान खागोशी और टिनी रोलैण्ड्स जैसे नाम [illegible] जाते रहे हैं और अब सी. बी. आई. बंबई बम कांड के [illegible] माफिया सरगना दाउद इब्राहिम और चंद्रास्वामी के संबंधों [illegible] है। जहां तक अपने देश की बात है तो चंद्रास्वामी के राजनीतिक [illegible] की सीमाएं दूर-दूर तक फैली हुई हैं। चंद्रास्वामी स्वयं प्रधान [illegible] एक लंबे समय से संबंधों का दावा करते हैं, एक ऐसा दावा [illegible]

# गरीबी हटाने के सटीक उपाय

## अपने निर्वाचन क्षेत्र के एक कस्बे की गरीबी से जुड़ी समस्याओं की चर्चा कर रहे लेखक बता रहे हैं कि इन समस्या[illegible]

मेरे निर्वाचन-क्षेत्र का सबसे बड़ा कस्बा कुम्भकोणम् है। अपने देश के अधिकांश अन्य कस्बों-शहरों की ही भाँति इसके भी हिस्से में चौड़े-विस्तृत मार्गों के दोनों तरफ वैभवशाली भवन हैं, जिसमें सुन्दर-सुन्दर लोग रहते हैं और मुर्गी के दड़बों जैसे छोटे-छोटे झोपड़ों के झुण्ड, जिनमें भी संयोगवश लोग ही रहते हैं। शहरी निर्धनता से अधिक अपमानजनक और कोई बात नहीं होती। गाँव-देहात में निर्धनता अपने समकक्ष अन्य समस्याओं से सम्भवतया कम पीड़ादायी होती है। शायद इसी कारण, यकीनन गाँवों की निर्धन जनता ने पहले पहल ग्रामीण क्षेत्रों को छोड़कर कस्बाई इलाकों में बसना शुरू किया। और यह भी सही है कि भारतवर्ष के शहरी क्षेत्रों में निर्धनता से बचने की आशा कुछ ज्यादा है, कुछ वास्तविक है। कम से कम उनके लिए जो निजी आर्थिक उन्नति की गाड़ी पर रेंगते, घिसटते चढ़ने की अक्ल रखते हैं अथवा खुशनसीब होते हैं। किन्तु चाहे मलिन बस्ती, झोपड़-[illegible]

फिर भी कुम्भकोणम् की ३६ मलिन बस्तियों में जहाँ भी मैं जाता हूँ, जिस पहली माँग का सामना होता है, वह एक-दूसरे की विपरीतार्थी होती है। जहाँ कहीं भी सार्वजनिक शौचालयों की सुविधा नहीं है, वहाँ इन सुविधाओं की माँग प्राथमिकता के आधार पर होती है। जहाँ सार्वजनिक शौचालयों का निर्माण हो चुका है, उन्हें वहाँ से हटाये जाने की माँग प्राथमिकता के आधार पर हो रही है। वजह है कि शौचालय के निर्माण हेतु बजट का छोटा सा भाग तय करने से आसान कुछ और है नहीं, और पी.डब्ल्यू.डी. (लोक निर्माण विभाग) सचमुच इसे बनाना जानता है। असली चुनौती तो इसे बरकरार रखने की है। इस समस्या का सटी[illegible] पाने में नौकरशाह तबका (आई.ए.एस. संवर्ग) पूरी त[illegible] उनसे किसी शौचालय-विशेष को साफ कराने के [illegible] दिन सुबह तक वे इसे करा देंगे। यदि उनसे पूछा [illegible] क्यों नहीं कराई [illegible]

पदार्थ डूबते-उतराते रहते हैं। गन्दगी और कीचड़ के इस [illegible] बसते हैं, वास्तविक मनुष्य हमारे-आप जैसे नर-नारी, हमा[illegible] जो कीच भरे तालों की ऊपरी, भद्दी पर्त अलग करके [illegible] कपड़े तथा कभी-कभी खुद को धो लेते हैं और कभी तो बुझा लेते हैं।

मैंने इसकी वजह पूछी। मुझे बताया गया कि समस्या [illegible] वर्षों (अर्थात् पिछले तीन दशकों या उससे अधिक) में कम्[illegible] व्यवस्थित विस्तार हुआ। शहर की नगरीय सीमाओं [illegible] रूप से अनाधिकृत मलिन बस्तियों में न होकर [illegible] गैर-पंजीकृत मध्यवर्गीय कॉलोनियों के रूप में हुआ जहाँ [illegible] समय खेती-बारी होती थी। इसी कारण, अंग्रेजों ने [illegible]